अंगो०-दोआणु०-तित्थ जह० के० ? संखेज्जा। अजह० के० ? असंखेज्जा। मणुसाउ०-आहार०२ मणुसि०भंगो। सेसाणं जह० अह० अजह० के०? असंखेज्जा। सुक्काए पंचणा०-णवदंसणा०-सादासाद०-मिच्छ-सोलसक०-णवणोक०-दोगो०-पंचंत० जह० के० ? संखेज्जा[1]। अजह० के०। असंखेज्जा। एवं सव्वपगदीणं जाणिदूण णेदव्वा।

५६३. सासणे मणुसाउ० मणुसि०भंगो। सेसाणं जह० अजह० असंखेज्जा। सम्मामि० सव्वपगदीणं जह० अजह० के०। असंखेज्जा। सण्णीसु देवगदि० ४-तित्थ० जह० के० ? संखेज्जा। अजह० के० ? असंखेज्जा। सेसाणं पंचिंदियभंगो।

एवं परिमाणं समत्तं।

---

दो आनुपूर्वी और तीर्थंकर प्रकृतिका जघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं? संख्यात है। अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं? असंख्यात है। मनुष्यायु और आहारकद्विकका भंग मनुष्यिनियोंके समान है। शेष प्रकृतियोंका जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं? असंख्यात हैं। शुक्ललेश्यामें पाँच ज्ञानावरण, नौ दर्शनावरण, सातावेदनीय, असातावेदनीय, मिथ्यात्व, सोलह कषाय, नौ नोकषाय, दो गोत्र और पाँच अन्तरायका जघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं? संख्यात है। अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं? असंख्यात हैं। इसी प्रकार सब प्रकृतियोंका जानकर ले जाना चाहिए।

**विशेषार्थ**—पीत और पद्मलेश्यामें अपने स्वामित्वके अनुसार दो गति आदिका जघन्य प्रदेशबन्ध संख्यात जीव ही करते हैं, इसलिए इनका जघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवोंका परिमाण संख्यात कहा है। यही बात शुक्ललेश्यामें पाँच ज्ञानावरण आदिका जघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवोंके परिमाणके विषयमें जाननी चाहिए। शेष कथन सुगम है।

५९३. सासादनसम्यक्त्वमें मनुष्यायुका भंग मनुष्यिनियोंके समान है। शेष प्रकृतियोंका जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव असंख्यात हैं। सम्यग्मिथ्यात्वमें सब प्रकृतियोंका जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने है? असंख्यात है। संज्ञियोंमें देवगति-चतुष्क और तीर्थंकर प्रकृतिका जघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने है? संख्यात है। अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीव कितने हैं? असंख्यात हैं। शेष प्रकृतियोंका भंग पञ्चेन्द्रियोंके समान है।

**विशेषार्थ**—सासादन सम्यक्त्व आदि उक्त मार्गणाओंमें भी अपने-अपने स्वामित्वके अनुसार सब प्रकृतियोंका जघन्य और अजघन्य प्रदेशबन्ध करनेवाले जीवोंका परिमाण घटित कर लेना चाहिए।

इस प्रकार परिमाण समाप्त हुआ।

---

१ आ० प्रतौ 'असंखेज्जा' इति पाठः।